# नीति-सुधा-तरङ्गिणी

लेखक

श्रीयुत पं० रामप्रसाद तिवारी

संपादक

श्रीराघवेन्द्रशर्मा त्रिपाठी "व्रजेश"

प्रकाशक

नवलकिशोर-प्रेस लखनऊ

{ पञ्चम आवृत्ति २००० } १९२७ ई० { मूल्य ॥) }

# समर्पण

# नीति-सुधा-तरङ्गिणी ।

श्रीमान् सकलगुणनिधान महाराजाधिराज भारतखण्डवरताराग़णसमुदाय वीरावतंसनायक सर विलियम म्यौर साहिब लेफ्टिनेंट गवर्नर बहादुर पश्चिमोत्तरदेशाधिकारी का आज्ञापत्र नम्बर ७९१ लिखा २० अगस्त सन् १८६८ ई० के

आशयानुसार

ज़िले इलाहाबाद परगने सोराम ग्राम लेहरा के निवासी पण्डित रामप्रशाद तिवारी ने अपनी उक्ति युक्ति और प्राचीन समीचीन ग्रन्थों की सहायता से निर्मित करके उक्त श्रीमान् महाराजाधिराज की शरण में अर्पण की ॥

करना व्यर्थ है बरन् उसकी ठौर उस जगत्पालक दुष्टघालक प्रभु का धन्यवाद करना चाहिये कि जिसने इस देश पर अपार करुणा की अर्थात् भारतखण्डरूपी पुष्पवाटिका को जो अन्यायी राजाओं के अन्यायरूपी ज्वाला से तप्यमान थी और वृक्षरूपी प्रजाओं पर उनके आग्रह और अधर्म की इतनी आंच हुई कि उनका सुख चैन और धर्मरूपी फल फूल मूर्च्छित होके शुष्क हुआ चाहता था तिसकी रक्षा और प्रफुल्लता के लिये श्रीमान् नीतिज्ञशिरोमणि अंगरेज़ महाशयों के आधीन की जिन्होंने उक्त वाटिका को न्यायरूपी जल से सींच के प्रफुल्लित कर दिया श्रीमान् अंगरेज़ी गवर्नमेण्ट के सद्गुण और सत्कर्म और नीतिज्ञता और प्रजापालन और धर्मशास्त्र के अनुसार न्याय करना ऐसा काम नहीं है कि उसका धन्यवाद सहस्र जिह्वाओं से पूरा हो सके तथापि प्रजा को चाहिये कि जिस दयालु राजा की करुणा-कटाक्ष से अपना प्रतिपालन और भलाई हो उस प्रभु का धन्यवाद अपनी सामर्थ्य भर करे सो इस देश की प्रजा आरम्भ ही से अन्तःकरण के द्वारा गवर्नमेण्ट अंगरेज़ी का अनन्त धन्यवाद करती आती है परन्तु प्रकट धन्यवाद करने में इस कारण अशक्त थी कि यहां की देशभाषा और देशविद्या राजकाज में प्रचलित नहीं है और प्रजा के निकट उक्त गवर्नमेण्ट के प्रबन्ध में इतनी ही बात की त्रुटि है इस त्रुटि के शोधन का उपाय भी गवर्नमेण्ट की ओर से सन् १८४६ ई० से आरंभित हुआ कि उस प्रवृत्त वर्ष में विद्या-गुणनिधान राज्याधिकारियों में प्रधान श्रीमान् विज्ञातिविज्ञ तास्मन् साहिब बहादुर परलोकवासी ने इस पश्चिमोत्तर देश में विद्याप्रचार का प्रकरण स्थापित किया और देव-

नागरी में पुस्तकें बनवाईं और सब तहसीलियों में पाठशालायें बैठालीं दृढ़ निश्चय था कि अब तक यहां की देशभाषा अपने पृथ्वीनाथ के राजकाज में प्रचलित हो जाती जो सन् १८५७ ई० का देशोपद्रव बीच में विघ्नकारी न होता कि जिसके कारण देशाधिकारियों को बहुत बड़े २ उद्योग और श्रम करने पड़े परन्तु अब परम शुभ समय आया देश का दुःख मिटाया प्रजारूपी कुई के प्रफुल्लित करने और मूर्खतांधकार हरने के लिये पूर्ण चन्द्रमा के समान द्युतिमान् श्रीमान् महाराजाधिराज सकलगुणगणसमाज प्रजापालक दुष्टघालक विद्यामोदसागर परमउजागर यशस्वी तेजस्वी भारतखण्डवरतारागणसमुदायवीरावतंसनायक सरविलियमम्यौर साहिब बहादुर इस पश्चिमोत्तर देशीय राज्याधिकार पर उदय होकर विराजमान हुये कि जिन्होंने इस महत्प्रतिष्ठित अधिकार पर सुशोभित होते ही विद्यावृद्धि के विषय आज्ञापत्र प्रकाशित किया सो उक्त श्रीमान् का आज्ञापत्र इस भिक्षुक को श्यामघटा के समान नेत्रगोचर हुआ उक्त घनघटा की छटा देख लेखनीरूप मयूर ने अपने उत्साह का समय जान हर्षवान् हो शास्त्ररूपी वन से उचित और उत्तमाशय लताओं और सत्कथाओं की छवि की सहायता और चित्त की अनुकूलता से नृत्य का आरंभ किया उस समय गात्रविक्षेप अर्थात् गतिचेष्टा करने और नीचे ऊंचे दायें बायें हिरने फिरने से जो वर्ण स्वर बिन्दु विसर्ग अनुस्वार की रेखा होतीं और परस्पर मिलती जुलती गईं उनसे एक स्थलवीथी बनती गई और उस समय विद्यानुराग के उस उमंग रंग की मग्नता में बुद्धि के प्रेमानन्दरूपी नेत्रों से जो नीतिशिक्षा रूपी धारा बही सो

उक्त वर्णस्वरविसर्गानुस्वाररूपी स्थलवीथियों में ठहरती और भरती गई अंत में इतना आशयसुधा बटुरा कि सब मिल के एक छोटी नदी का सा रूप बन गया और उसमें कई तरंगें दीखने लगीं तब उक्त भिक्षुक ने इसके गुण और स्वरूप का विचारांश करके इस काव्यरूपी नदी का नाम नीतिसुधातरङ्गिणी रक्खा और यह अनुमान किया कि जब तक नदी समुद्र में नहीं मिलती तब तक प्रामाणिक नदी नहीं कहलाती और न उससे सर्वदैशिक उपकारही हो इसलिये इसको भी उचित है अपने मूल उत्पत्तिकारण की शरण में मिले सो यह नीतिसुधातरङ्गिणी उक्त श्रीमहाराजाधिराज के दयासागर में मिलने को जाती है आशा है कि प्रशंसित महाराज के कृपासमुद्र के सत्कार और आदर से कृतार्थ और सफल होकर बड़ी २ काव्यनदियों के बीच प्रतिष्ठा पावे और प्रामाणिक नदी कहावे और आश्चर्य नहीं कि पूर्व वर्णित महाराज की उदारतारूपी वृष्टि होने और अमृतरूपी जल पाने पर गम्भीर धारा होकर अनेक जीवों को लाभदायक और उपकारिणी हो ॥

---

## सम्पादकीय वक्तव्य

इस पुस्तक के विषय में हमें कुछ अधिक लिखने की आवश्यकता प्रतीत नहीं होती। क्योंकि पुस्तक का विषय इसके नाम से ही प्रकट है और रही-सही बातें—अर्थात् यह किस अभिप्राय से और कब लिखी गई, इत्यादि—लेखक ने स्वयम् अपनी भूमिका में स्पष्ट करदी हैं। मुझे केवल दो बातों पर किंचित् प्रकाश डालना है—प्रथम, पुस्तक की उपयोगिता और दूसरे, उसके वर्त्तमान संस्करण पर।

इसका निर्माण, जैसा कि लेखक ने इसे समर्पण करते हुए स्वयम् कहा है सन् १८८६ ई० अर्थात् सम्वत् १९२५ में हुआ। "विनोदकारों" के नियमानुसार यह रचना "दयानन्द काल" (सम्वत् १९१६–१९२५) के अन्त की तथा "वर्त्तमान हिन्दी काल" (सम्वत् १९२६) के आरंभ की है। इस समय वर्त्तमान हिन्दी गद्य-पद्य-साहित्यकों का प्रादुर्भाव होरहा था। भारतेंदु-काल सम्वत् १९२६ से ४५ तक माना जाता है। परन्तु यह पुस्तक इससे निश्चित काल से प्रथम ही रची जाचुकी थी। अस्तु, कहना न होगा कि यह ऐसे समय लिखी गई जब गद्य-साहित्य का बिलकुल प्रचार न था। इसके पूर्व राजा लक्ष्मणसिंह ने व्रजभाषा और खड़ी बोली गद्य के अनुवाद-ग्रंथ रचे अवश्य थे, परन्तु उस समय उनका प्रचार बिलकुल न था। इनके

अतिरिक्त और जो कुछ भी उस समय गद्य-साहित्य था, वह सभी धार्मिक था। अस्तु, ऐसे समय इस उत्कृष्ट बाल-साहित्य के निर्माण करने के लिए लेखक हमारी कृतज्ञता का पात्र अवश्य है।

यह पुस्तक ऊच्च कक्षा के विद्यार्थियों के लिए बड़ी उपयोगी है। इसमें मनोहर कहानियों के द्वारा सदाचार और नीति की शिक्षा दी गई है जिनका प्रभाव विद्यार्थियों के नवीन हृदयों पर पड़ना अवश्यम्भावी है।

संशोधन के विषय में हमें केवल इतनाही कहना है कि जिस समय इसकी रचना हुई थी, हिन्दी का अच्छा संस्कार नहीं हुआ था। विराम आदि चिह्नों का तो प्रयोग ही न था। भाषा पर भी व्रजभाषा की छाप थी। क्रियाओं और छोटे-छोटे वाक्यों का उचित व्यवहार उस समय भले ही हो, परन्तु इस पुस्तक में न था। आजकल के विद्यार्थियों के लिए इन सभी बातों का होना आवश्यक है। यही समझकर इसका संशोधन किया गया है। फिर भी नमूने के लिए "समर्पण" और "लेखक की भूमिका" पूर्ववत् रहने दी गई है। इनमें फिर भी अनियमितता कम है लेकिन पाठ्य विषय में संशोधन करते हुए हमें बड़ी कठिनाइयाँ हुई हैं।

संशोधन कैसा हुआ है, यह पुस्तक के पढ़ने से ज्ञात हो जायगा। फिर भी हमें कहना यह है कि इसका उचित परिष्कार नहीं किया जासका। इसको पुनः लिखने की आवश्यकता थी। प्रेस के काम में भी बहुत त्रुटि रह गई है। यदि इसके पुनः संस्करण का सौभाग्य

हुआ तो रही-सही कमी पूरी हो सकती है। अस्तु, आशा है, इसके लिए विज्ञपाठक हमें क्षमा करेंगे।

हमने सोचा था कि लेखक महोदय का कुछ परिचय भी इसके साथ दे देंगे। परन्तु खेद है कि कई पत्र लिखने पर भी "लेहरा" से हमें कोई उत्तर न मिला। हम आशा करते हैं, लेखक प्राचीन और प्रतिष्ठित होने से हिन्दी-इतिहास-निर्माण-कर्त्ता इन्हें भूलेंगे नहीं।

गोनी, अतरौली,
जिला हरदोई।
वसन्त पंचमी, सम्वत् १९८३

विनयावनत
श्रीराघवेन्द्रशर्मा त्रिपाठी
"व्रजेश"

# विषय-सूची

# नीति-सुधा-तरंगिणी।

## प्रथम तरङ्ग।

### विद्याकी उत्तमता और श्रेष्ठता।

कोशलदेशमें वागीशशर्म्मा नामक एक विद्वान् रहते थे। वे षट्शास्त्र आदिमें निपुण और सम्पूर्ण कलाओंमें विचक्षण थे। उनका यह काम था कि अनेक देश-देशान्तर-के जो विद्यार्थी उनके यहाँ पढ़ने आते, उन्हें आदरपूर्वक विद्या पढ़ाते और उनके ग्रासाच्छादनका उपाय भी कर देते। कितनोंको आप स्वयम् देते और कितनोंको धनवानों और राजाओंसे कहकर दिला देते थे।

उनके पुत्रका नाम विद्यानिधि था। पहले वह भी अपने पिताके पास ही पढ़ता रहा। फिर युवा होनेपर काशीमें स्थिर होकर उसने बहुत दिन तक अध्ययन किया। जब वह सम्पूर्ण शास्त्रोंको पढ़ चुका तो अपने पिताके निकट आया और अपने पढ़ने का सब वृत्तान्त कहा। पिताको पुत्रका पाण्डित्य देखकर बहुत प्रसन्नता हुई।

कुछ दिनोंके व्यतीत होनेपर विद्यानिधिके हृदयमें देशा-टनकी अभिलाषा हुई। उसने अपने पितासे हाथ जोड़कर कहा कि मुझे देशाटनकी इच्छा है, यदि आपकी आज्ञा हो

तो किसी बड़े राज-दरबारमें जाकर विद्याका प्रकाश करूँ। क्योंकि जब तक महाराजोंके यहाँसे विद्वानोंका आदर-सम्मान नहीं होता तब तक विद्याकी शोभा नहीं होती और न विद्वान्को ही विद्या पढ़नेका सुख प्राप्त होता है। विद्यानिधिकी यह बात सुनकर वागीशशर्म्मा ने उससे कहा कि तूने यह बात विना विचारे कही है। यह सच है कि राजसम्मान, शत्रुका जीतना, पुत्रका जन्म और वाञ्छित धनके लाभमें प्रत्येकको सुख होता है; परंतु तेरा यह कहना कि विद्या पढ़नेका सुख केवल राजा-के सम्मानके आधीन है, उलटा कहा। क्योंकि राज-दरबार संसारके समान है और विद्वान् सूर्य्यके समान। सूर्य्योदयके प्रकाशसे संसार प्रकाशित होता है, लेकिन संसारसे सूर्य्य प्रकाशित नहीं होता। आज मुझे बड़ा पश्चात्ताप हुआ कि तूने सम्पूर्ण वेद, वेदाङ्ग षट्शास्त्र आदि पढ़कर भी ऐसी बात कह दी जैसी प्रायः अज्ञानी लोग कहा करते हैं। जान पड़ता है कि विद्या और विद्वत्ताके वास्तविक वस्तु-तत्त्वपर तुम्हारी दृष्टि नहीं पड़ी—अथवा ऐसे काव्य और इतिहासोंके अव-लोकनसे, जिनमें राज्य-श्रीका विशेष वर्णन होता है, तुम्हारे मनने बाहरी छवि और चमत्कारितापर लोलुप हो-कर बुद्धि को दबा दिया है जिससे तुमने ये बातें कहीं। यह बात छिपी नहीं है कि तुमने सम्पूर्ण वेदाङ्ग, शास्त्र और साहित्यको भली-भाँति पढ़ा है और जानते हो, फिर भी तुमने विद्यारूपी ऐश्वर्य्यको धनसे तुच्छ समझा। इसके दो कारण हैं—एक तो तुमने विचारांश नहीं किया दूसरे कुछ लोभका भी समागम होगया है।

लोभ ऐसा पदार्थ है कि बड़े-बड़े गुणोंको तुच्छ कर देता है।

श्लोक।

यशो यशस्विनां दिव्यं, श्लाघ्या ये गुणिनां गुणाः।
लोभः स्वल्पोपि तान् हन्ति, चित्रं रूपमिवेप्सितम् ॥

थोड़ा लोभ भी बड़े-बड़े यशस्वियोंके यश तथा गुणियोंके उत्तम गुणोंको ऐसे नष्ट कर देता है जैसे थोड़ेसे फूल पड़जाने से शरीरकी सब शोभा नष्ट होजाती है। इसलिये विद्वानोंको ऐसा लोभ-ग्रस्त न होना चाहिए जिससे अपनी विद्याके रूप तथा गुणको भूल जाएँ। विद्वान् शब्दका आशय यही है कि सत्य-असत्य वस्तु समझकर सत्यका ग्रहण और असत्यका त्याग करे और विचारांश करके नवीन युक्ति और आशयोंको बुद्धिमानीसे निकाले। जहाँ-कहींसे उत्तम-पदार्थ मिलसके, उसके प्राप्त करनेमें आलस्य न करे। जैसा नीतिमें कहा है—

श्लोक।

विषादप्यमृतं ग्राह्यममेध्यादपि काञ्चनम्।
नीचादप्युत्तमां विद्यां स्त्रीरत्नं दुष्कुलादपि ॥

यदि विषमें अमृत हो, अशुद्ध स्थानमें सुवर्ण हो, नीचके पास विद्या हो और नीच कुलवालेके यहाँ स्त्री-रत्न हो, तो भी इनका ग्रहण करना नीति है। यह कदापि न सोचना चाहिए कि हम श्रेष्ठ होकर नीचसे विद्या कैसे सीखें। ऐसा सोचनेसे मनुष्य सम्पूर्ण विद्याओंको प्राप्त नहीं कर सकता है; क्योंकि चौदह विद्या और उन्हींकी चौंसठ कलाएँ होती हैं और इनमें भी एक-एकके कई-कई भेद होने-से अनेक प्रकारकी होजाती हैं। यह बात निश्चित है कि सब

विद्याएँ प्रत्येक व्यक्ति नहीं जानता। भाँति-भाँति के मनुष्यों में भाँति-भाँति के गुण और विद्या होतीहै और मनुष्य-कोटि में उच्च नीच सभी होते हैं। जो मनुष्य विद्या-ग्रहणमें उच्च-नीच का भेद मानता है वह विज्ञ नहीं हो सकता। विद्वान् लोग जड़ वस्तुओंसे भी शिक्षा ग्रहण करते हैं। मनुष्य तो चैतन्य है। सबकी आत्मा एक सी है। केवल जगत्के प्रबन्धकी सुगमताके लिये अनेक भेद किए गए हैं। मनुष्यकी बड़ाई पाँच वस्तुओंसे होती है उनमें प्रथम विद्या है। जैसा कि नीतिमें लिखा है—

श्लोक ।

विद्यया वपुषा वाचा, वस्त्रेण विभवेन च ।
वकारैः पञ्चभिर्युक्तो, नरः प्राप्नोति गौरवम् ॥

विद्या, वपु ( शरीर ), वस्त्र, वचन और विभव ( धन ) इन्हीं पाँचों वकारोंसे मनुष्य बड़ाईको प्राप्त होता है। जिसमें विलक्षण विद्या-बुद्धि होती है वह नीचकुलका होने पर भी विद्वान् लोग उसको आदरकी दृष्टि से देखते हैं। जैसा कि कहा गया है—

श्लोक ।

किं कुलेन विशालेन, विद्याहीनेन साधुना ।
अकुलीनोपि यो विद्वान्, देवताभिः स पूज्यते ॥

वह उत्तम तथा श्रेष्ठ कुल, जिसमें विद्या नहीं किस काम का है। नीच कुलमें भी जो विद्वान् होता है उसको देवता लोग पूजते हैं। विद्वान् और पण्डित शब्दका व्यवहार संसार में दो प्रकारसे होता है। एक तो वे विद्वान् पण्डित जो वेद-वेदांगसे परिपूर्ण होते हैं। ऐसे बहुधा बिरले होते हैं। और दू रे वे भी विद्वान् पण्डित कहलाते

हैं जिनको भली-भाँति अक्षरका भी ज्ञान नहीं होता; परन्तु वे विद्वान्‌का वेष बनाकर पण्डित कहलाते हैं। इनके विषय में किसी चतुर कविने कैसा अच्छा कहा है—

श्लोक।

भला जामा, भला सामा, सुंदरी, मुंदरी भली।
अक्षरं नैव जानाति, हाँ जी हाँ जी पुनः पुनः॥

पण्डा उस बुद्धिको कहते हैं जिससे सत्-असत्-विवेककी सामर्थ्य हो और जिसमें ऐसी बुद्धि हो उसे पण्डित कहना चाहिए। मनुष्य जिस नामको धारण करता है यदि उस नामके गुण उसमें न हुए तो, उसको पग-पग पर लज्जा और अशोभा प्राप्त होती है। विद्वान् और पण्डितके शब्दसे वही शोभित होता है जिसमें विद्या और पाण्डित्य हो। विद्या ऐसा रत्न है जिसके समान पृथ्वीतलमें कोई पदार्थ नहीं है। परन्तु विद्याके शब्दसे बहुधा लोग यही समझते हैं कि कवल लिखना-पढ़ना ही विद्या है। यह बात नहीं। यद्यपि लिखना-पढ़ना विद्याका सर्वोपरि और मुख्य रूप है; और जैसा कि ऊपर कह आये हैं विद्याके अनेक भेद हैं। ये सब भेद पुस्तकोंमें लिखे नहीं होते। प्रसंग और संयोग पाकर अभ्यासी विद्वानोंके अन्तःकरणसे प्रकट होते हैं। वर्षा-ऋतु को पाकर जिस प्रकार पृथ्वीसे अनेक तरहके अन्न, वृक्ष और घास उपजती है, जिसके द्वारा मनुष्य, पशु, पक्षी आदि जीवोंका पालन होता है, उसी प्रकार विद्वानोंकी गति है। उनके प्रकटित किए हुए विद्या-गुणोंसे सारी सृष्टिका निर्वाह होता है।

जब ईश्वरने सृष्टिको बनाया तो उसके प्रबन्धके लिये विद्वानोंको उत्पन्न किया जिन्होंने संसारके उपकारार्थ

भाँति-भाँति की रचना और युक्ति प्रकट की। प्रजाके लिये सर्वोपरि उपकारक शिल्प-विद्या है, जिसके विना क्षणमात्र निर्वाह नहीं हो सकता। इसके प्रवर्तक भरतखण्डमें मुख्य दो ही विद्वान् हुए हैं—देववर्गमें विश्वकर्म्मा और दैत्यवर्गमें मय-नाम दैत्य। इन दोनों शिल्प-कर्त्ताओंकी रचनाका वृतांत हमारे पुराने इतिहासोंमें अच्छी-प्रकार मिलता है। विश्वकर्म्माके बनाये हुए पुष्पक विमानकी चमत्कारिताका वर्णन वाल्मीकीय रामायणमें मिलता है जिस पर चढ़कर मर्य्यादा पुरुषोत्तम रामचन्द्रजी आकाशमार्ग से होते हुए बहुत शीघ्र लङ्कासे अयोध्या पहुँच गए थे। मयकी रचनाका वृत्तांत महाभारतमें लिखा है। उसने राजा युधिष्ठिरके यहाँ एक अपूर्व और अद्भुत सुधर्मा नामकी सभाकी रचना की थी, जिसकी विचित्रताका वर्णन महाभारतमें लिखा है। उसके सिवाय भारतवर्ष में जितने यन्त्र और अस्त्र-शस्त्र हैं सब विश्वकर्म्माके निकाले हुए हैं। खेतीके लिये उपयोगी हल, जूआ, फरसा, कुदार, ईख पेरनेके लिये कोल्हू, सूत कातनेके लिये चरखा आदि इसीप्रकारकी जितनी निर्वाहक वस्तुएँ हैं सब विश्वकर्म्माकी बनाई हुई हैं। यदि वे इस प्रकार अपनी बुद्धिके तर्क-बलसे इतनी युक्ति न निकालते तो संसारका निर्वाह किस प्रकार होता? इन साधारण और स्थूल रचनाओंकी विशेष सूक्ष्म-रचनाकी प्राक्रियाके ग्रन्थ विश्वकर्म्मा और उनके पीछे जो शिल्प-शास्त्र-वेत्ता हुए हैं उन्होंने बहुत बनाए हैं; परन्तु वे ग्रन्थ अधिक समय बीतने से गुप्त हो गये हैं।

इसी प्रकार वैद्यक शास्त्रके आदि प्रवर्तक अश्विनीकुमार

और धन्वंतरि हुए हैं, जिन्होंने मनुष्योंकी आरोग्यता और सुखके लिये वैद्यक-शास्त्रको बनाया है। इसमें तीन विषयोंका वर्णन किया है—निदान, निघंटु और चिकित्सा। पूर्व कारणको निदान कहते हैं, जिसमें सम्पूर्ण रोगोंके उत्पन्न होनेका कारण, उत्पत्ति, लक्षण, उनका उपद्रव, भेद, साध्यासाध्य परीक्षा, आहार-विहार, रोग के घटने-बढ़ने का कारण और छूट जानेके चिह्न आदि का वर्णन है। निघंटुमें, संपूर्ण औषधियाँ और खाने, पीने, सूंघने, लेपन, स्पर्श आदिकी जितनी सांसारिक वस्तुएँ हैं, उनका गुण, दोष और धर्म्म अर्थात् शीतलता और उष्णता, हलकापन और भारीपन, और यह बात कि एक औषध के दूसरे औषध में मिलने से कैसा गुण उत्पन्न होता है तथा कौन द्रव्य कौनसे दोषको घटाता है और कौनसे दोषको बढ़ाता है इत्यादि का वर्णन है। रोगके दूर करनेके उपायको चिकित्सा कहते हैं वह चाहे केवल एक वस्तुके द्वारा हो अथवा कई वस्तुके मिलनेसे। अश्विनीकुमार और धन्वंतरि ऐसे विद्वान् हुए हैं कि जिन्होंने अपनी विद्या, अनुभव और परीक्षासे वैद्यक शास्त्रके मूलको स्थापित किया है। इनके पीछे चरक, सुश्रुत, वाग्भट्ट आदि ऋषियोंने उनके मूल-सूत्रके आधारपर विस्तार सहित ग्रन्थ बनाए हैं। यही हाल ज्योतिष-विद्याका है। उसमें आकाश-विषयक और पृथ्वी-विषयक दो प्रकारका ज्ञान है। आकाश-विषयक ज्ञान वह है कि जिसमें ग्रहों और नक्षत्रोंका प्रमाण, चाल और ग्रहण होनेके कारण आदि का वर्णन होता है। पृथ्वी-विषयक ज्ञान वह है कि जिससे पृथ्वी, पहाड़, नदी आदिका वृत्तांत विदित

होता है। ज्योतिष में गणित मुख्य है। यह विद्या संपूर्ण विद्याओंकी सहायक और विशेषकर शिल्प-विद्या और युद्ध-विद्याकी मूल-तत्त्व है। ज्योतिष विद्याके आचार्य्य पितामह और सूर्य्य आदि बड़े विद्वान् होगए हैं। परन्तु भास्कराचार्य्यने बहुत स्पष्ट करके वर्णन किया है।

इस प्रसंगमें षट्शास्त्रोंकी भी चर्चा करनी आवश्यक है। प्रथम मीमांसा-शास्त्र है जिसके आचार्य्य जैमिनिमुनि ने वेद-प्रमाणित धर्मका वर्णन किया है। दूसरा वैशेषिक-शास्त्र है जिसके आचार्य्य कणादमुनिने सत्य-ज्ञान-संबन्धी पदार्थोंका वर्णन किया है। तीसरा तर्कशास्त्र है जिसके आचार्य्य गौतममुनिने षोड़श पदार्थ आदि विषयों का वर्णन किया है, जिसके पढ़नेसे मिथ्या ज्ञानका नाश और यथार्थ ज्ञानकी प्रवृत्ति होती है। चौथा योगशास्त्र है जिसके आचार्य्य पातंजलिमुनिने चित्त-वृत्तिके रोकने और योग-साधनका विषय लिखा है। पाँचवाँ सांख्य-शास्त्र है जिसके आचार्य्य कपिलमुनि ने प्रकृति-पुरुष आदि पच्चीस तत्त्वोंके विवेकके द्वारा, तत्त्वज्ञानका आशय प्रकट किया है। छठा वेदांतशास्त्र है जिसके आचार्य्य वेद-व्यासमुनि ने जीव और ब्रह्मकी ऐकयता, शुद्ध चैतन्यता, अज्ञान-दुःखके निवारण और ज्ञानानन्दकी प्राप्तिके लिए बहुत कुछ वर्णन किया है।

इन शास्त्रोंमें प्रवृत्ति हो अथवा न हो परंतु मनुष्यको पाँच प्रकारका ज्ञान अवश्य होना चाहिए। प्रथम मन आदि अंतसके तत्त्वोंका जानना, दूसरे नीति-विद्या जिससे उचित वस्तुका ज्ञान होता है, तीसरे व्याकरण जो शब्द-

साधन-विद्या है, चौथे न्याय-शास्त्र जिसमें अनुमान आदिका विचार है, और पाँचवें इतिहास जिसमें पुराने समयों और मनुष्योंका वर्णन होता है। जिस प्रकार अँधेरी कोठरीमें भाँति-भाँतिकी वस्तुएँ रक्खी रहती हैं परंतु विना दीपक दिखाई नहीं देतीं ऐसे ही ईश्वरकी भाँति-भाँतिकी रचना, जो संसार-रूपी कोठरी में बन्द है, विना विद्या-रूपी दीपक के भासित नहीं होती। जबतक मनुष्यको यथार्थ ज्ञान नहीं होता तबतक जन्मकी सफलता नहीं होती और यथार्थ ज्ञान न होनेसे अज्ञानी रहना भला है। बहुत थोड़ा ज्ञान होना भी अच्छा नहीं। क्योंकि जो सर्वथा अज्ञानी होते हैं, उनसे यदि कुछ हितकी बात कही जाय तो मान लेते हैं। जो विशेष ज्ञानी हैं वे भी हितकी बातको आदरपूर्वक अंगीकार करलेते हैं। परंतु जिनको थोड़ा ही ज्ञान होता है, उनके निकट कैसाही श्रेष्ठ वक्ता और उपदेशक हो, वह उसकी बात को नहीं मानते और अपने हठको नहीं छोड़ते। जैसा कि कहा भी है—

कुण्डलिया।

चाहै मणिको मगर के, मुँह से लेइ निकार;
युगल हाथसे पैर कर, लहै उदधिको पार।
लहै उदधिको पार, सर्प कोपित सिर राखै;
मूरख हृदय न चेत, करे, उपदेसन लाखै॥ १
सिकता पेरे तेल बरु, शशके होय विषान;
प्यास बुझै मृग-नीरसे, मूरख हृदय न ज्ञान।
मूरख हृदय न ज्ञान, चहै उपदेसै कितनो;
घटै-बढ़ै नहिं कछुक, रहै उतने को उतनो॥ २

कमल-नालके तागसे, जगको बाँधौ धाय ;
सिरस फूलको पाइकै, हीरा बेध न जाय।
हीरा बेध न जाय, करो कितनी चतुराई ;
खल उपदेसे ज्ञान, तजत नाहीं निठुराई ॥ ३

मैंने संपूर्ण भयकारी वस्तुओंका उपाय देखा है अर्थात् अग्निका वारण जल से और धूप-वर्षाका वारण छतरीसे होता है; अंकुशके बलसे हाथी, दण्डसे पशु और औषध-से रोग भी शान्त हो जाता है, यह सब उपाय शास्त्र-में लिखा भी है परंतु मूर्खका उपाय कहीं नहीं देखा।

दोहा।

पुच्छ-सींग-बिनु पसु वही, जो नर विद्या-हीन।
तृण न चरै पसु भागसे, यह विधि चरित प्रबीन॥ १
जाके विद्या, दान, तप, धर्म, सील, नहिं ज्ञान।
सो नर धरती-भार है, घूमत मृगा समान॥ २
वनचर पसुको साथ भल, वन, पहाड़ में जाय।
नहिं मूरखके संग सुख, स्वर्ग-सदस गृह पाय॥ ३

सवैया।

शब्द सुधामृतसे परिपूरण, शास्त्र मनोहर वाक्य पढ़ावैं।
ज्ञान विचार करैं निसि-वासर, जो वह निर्धन है दुख पावैं॥
सो जड़ता नृप की कहिए जेहि, राज बसे न गुनी गुन गावैं।
खोट नहीं मणिकी जो नहीं, मणि की परखे सोइ मूढ़ कहावैं॥
विद्या समान नहीं जगमें धन, दूसर राज धनादि बखाना।
दान दिए अधिकाय सदा, जगतीतल बीच विचित्र खजाना॥
चोर हरै न घटै न हटै कछु, काम परै तो करै बलनाना।
को कवि पार लहे उपमा जो करै सब भाँति सदा कल्याना॥

दोहा।

नहिं धनके रोके रुकें, जो बुध शास्त्र-निधान।
कमलनालके तागतें, बँधै न गज बलवान॥ १
कमलनके बन बीच जो, हंसनको सुख होय।
कोपि दैव चह लेइ हरि, तौ नहिं संसय कोय॥ २
नीर-क्षीर बिलगावनी, कीरति विमल प्रधान।
ताको कोउ नहिं हरि सकै, यह निश्चय करि जान॥ ३
तिमि बुधको सनमान करि, चह धन देइ न देइ।
विद्या-जनित-प्रमोद-सुख, नहिं कोऊ हरि लेइ॥ ४

सवैया।

सोभा न देइ बिजायठ बाहु में, हारहु चन्द्र समान सजाए।
फूलकी माला बनाइ लसै, तन धोयकै चन्दनस्वच्छ लगाए॥
पानहु खाय, सुवस्त्र धरै, भल सूँधै सुगन्धहु, बार बढ़ाए।
वाग विभूषण हीन न सोहत, सारे अलंकृत जात नसाए॥

छप्पय।

विद्या, नरको रूप, भूप आदर सरसावै।
विद्या, धन अति गुप्त, आपको आप रखावै॥
विद्या, गुरू महान, भोग सुख करत परमहित।
विद्या, देस-विदेस, बीच में होत मातु पित॥
विद्या इष्ट समान है, सदा देह-रक्षा करत।
विद्या-रत्न-विहीन नर, धरती में पसु सम चरत॥

सवैया।

जाके छमा तेहि ढाल न चाहिए, क्रोध रहै तो न शत्रुको कामा।
जाके कुजाति समीप बसै, नहिं आगको काम सांई दुख धामा॥
औषध काज नहीं जो सुमित्रहु, दुर्जन होइ सो सर्पके ठामा।
सील भए तो न भूषण कारज, राजहु कैसो सुविद्याभिरामा॥

वागीश शर्माने अपने पुत्रसे फिर कहा कि विद्याकी महिमा ऐसी नहीं है कि कोई उसका यथार्थ वर्णन कर सके। विद्वानोंके ऐश्वर्यकी प्रशंसाका पार पाना भी बहुत कठिन है। जितने विद्वान् हो गए हैं, वे कहींके राजा न थे। विद्याके ही प्रभावसे उनकी कीर्ति नित्य नवीन रहती है। शिल्प-शास्त्र के प्रवर्त्तक विश्वकर्मा और मय नाम दैत्य तथा वैद्यक-शास्त्रके आचार्य्य अश्विनीकुमार, जिनका नाम लेकर आज कल इस देशके वैद्य लोग रोगी-को औषध खिलाते हैं न मालूम कब हुए थे, लेकिन उनका नाम आज भी अमर है।

नीति-विद्या और राज-प्रबन्ध-शास्त्रमें बृहस्पति और शुक्र सबसे बढ़कर विद्वान् हो गए हैं। बृहस्पतिने अपने यज-मान देवताओंको निज विद्या-बलसे अनेक बार आपत्तियों से उबारा और शुक्रने अपने यजमान दैत्योंको अपनी विद्याके प्रभावसे कितनी बार युद्धमें विजय दिलाकर राज्यासन पर बैठाया। ऐसे ही बहुतसे विद्वान् हुए हैं कि जिन्होंने विद्याके बलसे पृथ्वीमें दिग्विजय किया है। परशुरामने युद्ध-विद्या-बलसे इक्कीस बार क्षत्रियोंको क्षत्र-हीन कर दिया था। विद्या ऐसी वस्तु है कि यदि मनुष्यके पास, जैसी चाहिए वैसी हो तो वह मनुष्य अकेला सारे जगत्का प्रबन्ध कर सकता है।

द्रोणाचार्य्य धनुर्वेद अर्थात् युद्ध-विद्यामें ऐसे विद्वान् थे कि उन्होंने विद्या-बलसे राजा द्रुपदका आधा राज छीनकर जीवनपर्य्यंत भोग किया था जिसकी कथा इस प्रकार है।

## उपाख्यान।

जिस समय द्रोणाचार्य्य अपने पिताके पास विद्या पढ़ते थे उसी समय राजा द्रुपद भी उन्हींके पास पढ़ते थे। राजा द्रुपद द्रोणाचार्य्यको भाईकी तरह मानते और यह कहते थे कि जब हम राज्यासनपर बैठेंगे तो तुम्हारी बड़ी सेवा करेंगे तथा आधा राज्य देंगे। विद्याध्ययन समाप्त होनेपर राजा द्रुपद राज-सिंहासनपर बैठे और द्रोणाचार्य्य भी अपनी कुटी बनान्तर में बनाकर रहने लगे। वहाँ कंद-मूल-फलको छोड़ और वस्तुएँ बहुत कम खानेको मिलती थीं।

द्रोणाचार्य्यके पिता तो बड़े तपस्वी थे। वे कंद-मूल-खाकर विद्या पढ़ाते और ईश्वरका भजन करते थे। जब उनका देहांत होगया तब द्रोणाचार्य राजा द्रुपदके पास इस विचारसे गए कि वह आदर करेगा और राज्य-भाग देगा। परन्तु जब द्रोणाचार्यने राजा द्रुपदके निकट जाकर कहा कि मैं तुम्हारा मित्र हूँ। तो राजाने कहा कि भिक्षुक और राजाकी मित्रता किस प्रकार हो सकती है ? द्रोणाचार्य्यने कहा कि तब तो तुमने मुझे आधे राजका अधिकार देने को कहा था और अब ऐसी बातें करते हो। अच्छा, यदि मैं सच्चा भिक्षुक हूँगा, तो आधा राज्य अवश्य ले लूँगा। इतना कहकर द्रोणाचार्य्य हस्तिनापुरको चले गए। वहाँ राजा पाण्डु और धृतराष्ट्रके पुत्रों को सम्पूर्ण युद्ध-विद्या पढ़ा कर कुशल किया। सब लड़के धनुर्वेद में अद्वैत हो गए जिनमें से अर्ज्जुन, भीम, करण आदि की कीर्ति अब भी प्रसिद्ध है।

एक दिन द्रोणाचार्य्यने अपने विद्यार्थियोंको आज्ञा दी कि राजा द्रुपदको पकड़ लाओ। यह सुनकर उन लोगों ने सेना लेकर राजा द्रुपदकी राजधानी पर चढ़ाई कर दी। राजा द्रुपद और द्रोणाचार्य्यके विद्यार्थियोंसे बड़ा समर हुआ। अन्तमें भीमसेनने राजा को पकड़कर गुरु को सौंप दिया। तब द्रोणाचार्य्यने आधे राज्यका वचन-पत्र लिखवाकर छोड़ दिया और उस राज पर अपना अधिकार रक्खा।

विद्यानिधिने कहा कि यह बात सुनकर मुझे बड़ा खेद हुआ कि राजा द्रुपदने द्रोणाचार्य्यका, जिसके पितासे सम्पूर्ण विद्या पढ़ी और उसे अपना मित्र तथा भाई बनाया, ऐसा अनादर क्यों किया? वागीशशर्म्माने कहा कि प्रभुता और राज-पद पाकर चित्तकी वृत्ति चंचल हो जाती है और विद्या-पद पाकर स्थिर होती है।

विद्यानिधि ने कहा कि अब किसी और विद्वान् का चरित्र सुनाइए। वागीशशर्म्माने कहा कि विद्वानोंकी महिमा अपार है। किसकी सामर्थ्य है कि ब्योरे-समेत उनका माहात्म्य वर्णन कर सके। विद्वान् लोग अपनी विद्याके अनुभव-सामर्थ्यसे असाध्य कार्य्यको उपायसे सिद्ध कर देते हैं। इस विषयमें एक अद्भुत उपाख्यान ऐसा है—

## उपाख्यान।

मगध देशमें विजयकेतु नामक एक परम धार्मिक और विद्या-रसिक राजा था। उसके पुत्रका नाम वंशभूषण था। उसका चित्त विद्या पढ़नेमें नहीं लगता था। राजा ने उसके पढ़ानेका बहुत उपाय किया, परन्तु कुछ लाभ

न हुआ। जब वह राज-पुत्र कुछ बड़ा हुआ तो जो भी विद्वान् उसे विद्या पढ़ाने तथा शिक्षा देनेके लिए जाता उसे वह बाणसे मार देता। इस प्रकार कितने मनुष्यों-को उसने घायल किया। राजाको भी इस बातकी बड़ी चिंता हुई कि यह विद्या-हीन रह जायगा।

एक समय राजा अयोध्या गए। वहाँके अपूर्व विद्वान् पंडित प्राज्ञमणि त्रिपाठीसे अपने पुत्रकी सब व्यवस्था कही। प्राज्ञमणिने कहा कि मैं राजपुत्रको विद्या पढ़ाऊँगा, परन्तु मेरा भेद किसीसे न कहिएगा। यह बात निश्चित करके प्राज्ञमणि राजा विजयकेतुकी राजधानी में गए और देखा कि राजपुत्रकी रुचि गोली खेलनेमें विशेष थी। वे भी उसके साथ गोली खेलने लगे। जब कुछ दिनमें उससे चित्त मिल गया तो राजपुत्रसे कहा कि सब गोलियाँ एकसी होती हैं, यह अच्छी बात नहीं। गोलियाँ पृथक् २ प्रकारकी हों और उनके नाम भी अलग-अलग होने चाहिएँ उनमें ऐसे चिह्न हों जिनसे सब पहचानी जासकें और कई गोलियोंका एक वर्ग होना चाहिये। इस बात-को राजपुत्रने अंगीकार कर लिया। तब प्राज्ञमणिने बहुत-सी गोलियाँ बनवाकर उनपर रंग से एक २ अक्षर बनवा दिया और पाँच-पाँच गोलियोंका वर्ग ठहराया। एक-एक वर्गकी गोलियोंको एक थैली में रक्खा, जैसे क, ख, ग, घ और ङ इन पाँच अक्षरोंकी पाँच गोलियोंको एक वर्गमें रक्खा। ऐसे ही चवर्ग, टवर्ग, तवर्ग, पवर्ग, यवर्ग, शवर्ग और अवर्गकी गोलियाँ भी बनवाई तथा खेलने-के विधानमें भी कुछ अधिकता की। जिस गोलीपर जो अक्षर बनवाया था उस गोलीका वही नाम हुआ—जैसे

एक गोलीका नाम 'क' और दूसरीका 'ख' इसी प्रकार उस विद्वान्ने मात्रासहित और मिलेहुए अक्षरोंकी गोलियाँ भी बनवाईं। कुछ दिनोंके पीछे खेलते-खेलते उन गोलियोंके सम्पूर्ण अक्षर लड़कोंकी दृष्टिपर चढ़ गए। परन्तु वे अक्षरोंको गोलियोंका नाम समझते थे।

एक दिन प्राज्ञमणिने एक श्लोक लिखकर उसी खेलके स्थानमें फेंक दिया उसको किसी लड़केने पाया। उसने राजपुत्रको दिया और कहा कि इस पत्रमें बत्तीस गोलियों के-से चिह्न बने हैं। राजपुत्र भी उस पत्रको देखकर अचम्भित हुआ और प्राज्ञमणिसे पूछने लगा कि यह क्या बात है? इसमें बहुतसे गोलियोंके चिह्न बने हैं। प्राज्ञमणिने कहा कि इन्हीं गोलियोंके चिह्नोंको पत्रपर लिख देनेसे ऐसी बातें बन जाती हैं जैसी इस पत्रमें हैं। तुम उसे पढ़ो तो मैं इसकी युक्ति बतलाऊँ। यह बात सुनकर राजपुत्रने गोलियोंका स्वरूप समझ लिया और अक्षरोंका उच्चारण करने लगा। उसमें यह श्लोक लिखा था—

श्लोक।

रूपयौवनसम्पन्ना, विशालकुलसम्भवाः।
विद्याहीना न शोभन्ते, निर्गन्धा इव किंशुकाः॥

जब श्लोकका स्वरूप ज्ञान पड़ा तो राजपुत्रने कहा कि इसका मतलब मेरी समझमें नहीं आता मुझे समझाइए। प्राज्ञमणि ने कहा कि इसका अर्थ यह है कि सुन्दर रूप, सुन्दर अवस्था और सुन्दर कुलवाला मनुष्य विद्या-हीन होनेसे वैसे ही शोभित नहीं होता जैसे विना सुगन्ध ढाक का फूल। यह सुनकर राजपुत्रको बड़ी ग्लानि हुई और कहने लगा कि हा! मैंने विद्या नहीं पढ़ी। तब प्राज्ञमणिने भेद

की सब बातें कहदीं और कहा कि मैंने केवल तुम्हारे पढ़ाने के लिए ही गोलियोंके द्वारा अक्षर सिखाया है। अब तुम शीघ्र ही पुस्तकको पढ़ सकते हो। यह बात सुनकर राज-पुत्र उस विद्वान्के चरणोंपर गिरकर धन्यवाद देने लगा और कहा कि आप हमारे परम उपकारी गुरु हैं। मैं आप-से उऋण नहीं हूँ, क्योंकि आपने ऐसा उपाय किया कि मेरा खेल भी नहीं रुका, विद्या पढ़नेके योग्य भी बना दिया और अनायास ही सम्पूर्ण अक्षरोंका बोध करा दिया। अब कोई ऐसा उपाय कीजिए कि शास्त्रोंमें भी मेरी प्रवृत्ति हो।

वाग्मीशर्म्माने कहा कि उसी दिनसे विद्वान् प्राज्ञमणि राजपुत्र-समेत सम्पूर्ण लड़कोंको, जो गोलियाँ खेलते थे, शास्त्र पढ़ाने लगा और राजपुत्र थोड़े ही कालमें पढ़-लिखकर विद्वान् और राज-काज करनेके योग्य होगया। फिर उसी राजपुत्रने अनेक पाठशालाएँ स्थापित करा दीं और देश-देशांतरके विद्वानोंको बुलाकर अध्यापक नियत करदिया। दिन प्रतिदिन उसके राजमें विद्याका प्रकाश बढ़ता गया। जिसके पास यथार्थ विद्या होती है वह प्राज्ञमणिकी तरह ऐसे ही असाध्य कार्यको सिद्ध करसकता है। तथा किसी बातके साधनका सोच नहीं होता।

---

## द्वितीय तरङ्ग ।

### सभाकी रीति-भाँति ।

वागीशशर्म्माने अपने पुत्रसे सभाकी रीति-भाँतिके विषयमें कहा कि जिस राज-सभामें जाओ वहाँकी रीति-भाँति समझकर काम करो। वहाँके मनुष्योंके विश्वासपर काम न करना चाहिए। जब कुछ करना हो, तो स्वयम् अपनी बुद्धिसे विचार करना चाहिए। यदि कदाचित् सभाके प्राचीन मनुष्योंसे सम्मति भी लेना पड़े तो उनकी सम्मति पर खुद भी विचारांश करो, कि उन्होंने जो सम्मति दी है, ठीक है, या नहीं और यदि अपनी बुद्धि-विचारसे भी उनकी सम्मति ठीक जान पड़े तो उनकी शिक्षानुसार काम करो। यदि उसमें किसी प्रकारकी क्षति समझो तो सभासदोंकी बातको हितकारी न जानो। क्योंकि सभासद बहुधा दुष्ट प्रकृतिके और दुराचारी होते हैं। वे यह नहीं चाहते कि अन्य किसी गुणीकी गुणज्ञता प्रगट हो, बरन् उसकी बात बिगाड़नेके लिए प्रयत्न करते रहते हैं। जो कोई सीधा-सादा मनुष्य हुआ तो उसको किसी उपायसे उल्लू बनाकर निकाल देते हैं और प्रबल बुद्धिमान् हुआ तो हाथ मलके रह जाते हैं।

एकबार एक कवि, जो साहित्यमें अद्वैत था, परन्तु राज-सभा के व्यवहारोंको नहीं जानता था, किसी राजाकी सभामें गया। उस कविने वहाँके सभा-कविसे कहा कि आप राजाकी प्रकृतिसे अच्छी तरह परिचित हैं। कहिए,

कौनसे-रसके वर्णनसे महाराज प्रसन्न होते हैं जिससे उसीके आशयका काव्य महाराजको सुनाऊँ। उस सभा-कविने ईर्षा-द्वेषसे उस कविको धोखा देकर कहा कि हमारे पृथ्वीनाथ बीभत्सरसके वर्णनसे बहुत आनन्दित होते हैं। कविने फिर पूछा कि मैं इस आशयकी कविता किस समय सुनाऊँ? सभा-कवि ने कहा कि जब महाराज भोजनसे निश्चिन्त होकर बैठें, उस समय आप अपनी कविताको सुनाइए। उस कविको इतना ज्ञान न हुआ कि बीभत्सरसका वर्णन ग्लानिकारक और मलिन होता है जिसमें भाँति-भाँतिकी घृणित वस्तुओंके रूप, रस तथा दुर्गंधिका वर्णन होता है। विशेष कर भोजनके पीछे, जिस समय सुगंध तथा मनोहर वस्तुओंका सेवन और मनोरंजन तथा हर्षकारी वार्त्ताओंका सुनना हितकर होता है; उस समय मलिन वस्तुओंके आशयसे राजा क्योंकर प्रसन्न होगा।

दूसरे दिन केवल सभाकविकी बातपर विश्वास कर बीभत्सरसके आशयमें काव्य-रचना की। जब राजा भोजनसे निश्चिन्त हुआ, वह अपना काव्य सुनाने लगा। उसमें ऐसी अनिष्ट और ग्लानिकारक मलिनताका वर्णन था कि जिसके सुनते ही राजाको ऊपर हो गया और जो कुछ भोजन किया था, सब गिर पड़ा। लोगोंने कविको वहाँसे हटा दिया। जब राजाको चेत हुआ, तब उसने कवि-को बुलाकर कहा कि तुम्हारी विद्या बहुत अच्छी है परन्तु तुममें बुद्धि और चतुराई कुछ नहीं है और न तुमने कभी कोई राज-सभा देखी है। बताओ यह बीभत्सरसका वर्णन तुमने अपनी इच्छासे कियाहै या किसीकी सम्मतिसे?

कविने कहा कि पृथ्वीनाथ, वास्तवमें मुझसे बड़ी अज्ञानता हुई। मैं श्रीमहाराजकी रुचिको न जानता था। इस लिए सभा-कविसे पूछा। उन्होंने ऐसीही सम्मति दी। मुझसे यही विशेष मूर्खता हुई कि मैंने उसके गुण दोषको स्वयम् नहीं सोचा। अब मेरा अपराध क्षमा किया जाय और जिस आशयके लिये आज्ञा हो, वही आशय सुनाऊँ। अब ऐसी भूल जन्म भर न होने पाएगी। निदान, फिर उसने राजाको मनोभिलषित आशयकी कविता सुनाकर प्रसन्न किया और पारितोषिक पाया। राजाने सभा-कविको वाक्य-ताड़ना करके समझा दिया कि कभी किसी विद्वान्को धोखा दोगे तो कठिन दण्डके भागी होगे।

यह बात सुनकर विद्यानिधिने अपने पितासे कहा कि जब राजसभामें ऐसे-ऐसे दुराचारी रहते हैं तो विदेशी विद्वानका क्योंकर निर्वाह हो सकता है? वागीशशर्म्मा ने कहा कि राज-सभाकी यह व्यवस्था समुद्रके सदृश है। समुद्र में सम्पूर्ण रत्न होते हैं उनके साथ ही सकल जलचर जंतुभी रहते हैं। जो बुद्धिमान् और उद्योगी होते हैं, वे अपनेको दुष्ट जन्तुओंसे बचाकर रत्न निकाल लेते हैं। इसीप्रकार जो विद्या-बुद्धि-निधान और देश-कालके अनुसार चतुर होता है वह सभासद्-रूपी ग्राहोंसे बचकर राज-सन्मान-रूपी रत्नको प्राप्त करता है।

उज्जैन नगरीमें राजा भोज ऐसा विद्या-रसिक, गुणज्ञ और दानशील था कि विद्या-वृद्धिके प्रयोजनसे उसने यह नियम प्रचलित कर रक्खा था कि जो कोई नवीन आशयका श्लोक बनाकर लायेगा तो उसको एक लाख रुपए दक्षिणा में दिए जाएँगे। इस बातको सुनकर देश-देशान्तर

के पण्डित लोग नए आशयके श्लोक बनाकर लाते थे। परन्तु उसकी सभामें चार ऐसे पण्डित थे कि एकको एकबार, दूसरेको दो बार, तीसरेको तीनबार और चौथे को चारबार सुननेसे नया श्लोक कंठस्थ होजाता था। इस कारण जब कोई अन्य पण्डित राजाकी सभामें नवीन आशयका श्लोक बनाकर लाता और जब वह राजा के सम्मुख पढ़कर सुनाता था तो उस समय राजा उनसे पूछता कि यह श्लोक नया है या पुराना। वह पण्डित जिसको कि एकबारके सुननेसे कंठस्थ होनेका अभ्यास था, कहता कि यह पुराने आशयका श्लोक है और आप भी पढ़कर सुना देता। इसके अनन्तर दूसरा पण्डित, जिसको दो बारके सुननेसे कंठ होजाता था, पढ़के सुनाता और इसीप्रकार वे चारों क्रमसे वह श्लोक राजाको कंठाग्र सुना देते। इस कारण विद्वान् अपने-अपने प्रयोजन से रहित हो जाते थे।

इस बातकी चर्चा देश-देशान्तरमें फैल गई। लेकिन एक विद्वान् ऐसा चतुर और बुद्धिमान् था कि उसके बनाए हुए आशयको इन चारोंको भी अंगीकार करना पड़ा कि वह नवीन आशय है। श्लोक यह है—

श्लोक।

राजन्श्रीभोजराज त्रिभुवनविजयी धार्मिकस्ते पिताऽभूत्;
पित्रा ते वै गृहीता नवनवतिमिता रत्नकोटिर्मदीया।
तां त्वं देहि त्वदीयैस्सकलबुधवरैर्ज्ञायते वृत्तमेतत्;
नो चेज्जानंति ते वै नवकृतमथवा देहि लक्षं ततो मे॥

अर्थात् हे तीनों लोकके जीतनेवाले राजा भोज, तुम्हारे पिता बड़े धर्मिष्ठ थे। उन्होंने मुझसे निन्नानवे करोड़ रत्न

लिया था। इसलिये मुझे आप दीजिए। इस वृत्तान्तको तुम्हारे सभासद् विद्वान् जानते होंगे, उनसे पूछ लीजिए और यदि वे यह कहें कि आशय केवल नवीन कवितामात्र है तो अपने प्रणके अनुसार एक लाख रुपयही मुझे दीजिए। इस आशयको सुनकर उन चारों विद्वानोंने विचारांश किया कि जो इसको पुराना आशय ठहराएँ तो महाराजको निन्नानवे करोड़ देना पड़ता है और नवीन कहनेमें केवल एक लाख देना पड़ेगा। इससे उन चारोंने क्रमसे यही कहा कि पृथ्वी नाथ! यह नवीन आशयका श्लोक है। इस पर राजाने उस विद्वान्को एक लाख रुपए दिए।

वागीशशर्म्मा ने कहा कि देखो, उस विद्वान्ने कैसी युक्तिसे अपना काम निकाला। ऐसे ही देश-कालमें जो मनुष्य चतुर और अनुभवी होते हैं, वे ही राज-सभा-रूपी सागरसे राज-सन्मान-रूपी रत्नको प्राप्त करते हैं। विद्यानिधि ने राज-सभा-सम्बन्धी और भी वृत्तान्त सुनानेके लिए कहा। वागीशशर्म्माने कहा कि राज-सभामें रहकर किसी पदार्थ की अभिलाषा प्रकट न करना चाहिए और ऐसे स्थानमें बैठना उचित है जहाँसे उठाए जानेका सन्देह न हो। विना पूछे बात कहना या व्यर्थ बकना अनुचित है। राज-स्थानमें जो मनुष्य भेदी हों उनकी स्त्री या उनके शत्रु से प्रीति करना उचित नहीं। प्रत्येक अवसर और प्रत्येक स्थानमें मर्य्यादा-सहित रहना चाहिए। क्योंकि मर्य्यादा छोड़ने पर राजा लोग किसीको नहीं चाहते। यहाँतक कि पुत्र, पौत्र और भाई को भी कठिन दण्ड देते हैं। इसलिए जो स्वामी आज्ञा दे, उसीके अनुसार कार्य करना चाहिए। दूसरेके अधिकार

में हाथ डालना उचित नहीं। जिसकी राज-द्वारमें स्थिति हो और जिसपर राजाकी कृपा रहती हो, उसे चाहिए कि जितने राज्याधिकारी हों, सबसे मिलके चले और इस प्रकार रहे कि, जिससे किसी अधिकारीका अपमान न सूचित हो। राजाके निकट ऐसी भी बात न कहे कि जो किसीके दुःख अथवा अर्थ-हानिका कारण हो। राजाकी सेवा तो सर्वथा करनी चाहिए परंतु राजाके काम-काजियों और सेवकोंको भी प्रसन्न रखना उत्तम और आवश्यक है। क्योंकि जिससे भृत्यगण अप्रसन्न होते हैं उससे समय पाकर बदला लेते हैं। जैसा कि कहा गया है—

दोहा।

जो नृप को नित सेवई, करै चक्र अपमान।
सो विभूति सम सोचई, करि पीछे अनुमान॥

पुत्रने कहा कि इस दोहेका भाव मेरी समझमें अच्छी तरहसे नहीं आया। इसका अर्थ स्पष्ट रूपसे कहिए। पिताने कहा कि सुनो, इस दोहेका भाव वही है, जो ऊपर कहचुके हैं—अर्थात् जो केवल राजाकी सेवा करता है और राज-परिवर्त्तियोंकी सेवा नहीं करता, वह पीछे दुःख पाकर पश्चात्ताप करता है।

श्लोक।

चक्रं सेव्यं नृपः सेव्यो, न सेव्यः केवलो नृपः।
यच्चक्रस्यापमानेन, विभूतिर्भूततां गतः॥

राजाकी सेवा करना चाहिए और चक्र अर्थात् राजाके निकटवर्ती कार्यकर्त्ताओंकी भी सेवा करना चाहिए; क्योंकि इनके अपमानके कारण विभूति भूत बन जाती है।

विद्यानिधिने कहा कि जहाँका राजा निर्बुद्धि हो, विद्या-गुणकी चाह न करता हो, मूर्खोंकी अधिकता हो और वहाँ यदि संयोगसे कदाचित् विद्वान् पहुँचे तो क्या उपाय करना चाहिए ? वागीशशर्म्माने कहा कि पहिले तो ऐसे स्थानमें जाना न चाहिए कि जहाँ मूर्खों का आदर-सम्मान हो। यदि कदाचित् दैव-संयोग से जाना ही पड़े और वहाँ वैसी बात पाई जाय, तो उस समय यह विचार करना चाहिए कि यह राजा प्रकृतिसे मूर्ख और असज्जन है या सङ्गदोषके कारण असज्जन-प्रिय होगया है। यदि ऐसा निश्चित होजाय कि उसके निकटवर्त्ती सज्जन, शुभाचारी, साधारण मनुष्य और मूर्ख जितने हैं, उनका गुण-दोषका प्रभाव राजा पर नहीं पड़ता, तो वह स्व-भावका मूर्ख और असज्जन है। तब तो उस राजाकी सेवा में इस भरोसेसे न रहना चाहिए, कि इसको अभ्याससे सज्जनता प्राप्त हो जायगी, क्योंकि सुजनता अभ्यास से नहीं मिलती। जैसे कि रामायणमें लिखा है—

सोरठा।

फूलै फलै न बेत, यदपि सुधा बरसैं जलद।
मूरख हृदय न चेत, जो गुरु मिलैं विरंचि सम॥

यदि यह निश्चित होजाय, कि राजा स्वभावका असज्जन नहीं है, केवल कुसंगके कारण असज्जन हो रहा है, तो उस स्थानमें विद्वान्को अवश्य ठहरना चाहिए। परंतु धीरे-धीरे इस बातका भेद लेता और देखता रहे कि किस आशय या किस विषयकी ओर राजाकी विशेष रुचि है। चाहे वह विषय उत्तम हो या अनिष्ट, परंतु ऊपर दिखानेके लिए उस विषयमें कुछ अपना अनुराग और

रुचि बढ़ावे जिससे राजाको यह बात जान पड़े कि यह भी इस बातका अनुरागी है। क्योंकि जो जिस विषय का अनुरागी रहता है वह यही चाहता है कि यही रुचि सम्पूर्ण संसारको हो जाय। यदि राजाका चित्त अपनी ओर झुका देखे, तो उस विषयको इतना बढ़ाए, जिससे राजाके साथ विशेष प्रीति हो जाय। जिस समय राजा का और अपना चित्त मिल जाय तो अवसर पाकर उचित उपदेश करे। धीरे-धीरे उसे उत्तम मत पर लावे और उसकी प्रकृतिको असत्कर्मसे हटाकर सत्कर्ममें लगावे। इस प्रकार उद्योग करनेसे राजा वैसे ही सज्जन हो जाता है जैसे सन्मित्रशर्म्माने अपनी बुद्धिमानीसे राजा सुमतिको असत्कर्मसे हटाकर सुकर्ममें लगा दिया था।

विद्यानिधिने पूछा कि यह कथा कैसी है, मैं सुनना चाहता हूँ। वागीशशर्म्माने कहा कि एक विद्योपजीवी सन्मित्रशर्म्मा नामी विद्वान् चैतन्य नगरके राजा सुमतिको गुण-ग्राहक सुनकर उसकी सभामें गया और अवसर देखने लगा कि मैं किस समय अपने विद्यागुण का प्रकाश करूँ। जब कुछ दिन राजाकी सभामें रहा और उसका चाल-चलन देखा तो वहाँ विद्या-गुणकी कुछ चर्चा न थी। केवल हँसी-ठट्ठेका प्रचार था और ऐसेही लोगोंका आदर-सम्मान होता था। वह विद्वान् पुरुष अपनी विद्याके भरोसे पर रहता और सभाके अनुकूल आचरण न करता। इसी कारण उसपर राजाकी कृपा-दृष्टि न होती। वह बहुत दिन तक इस आशासे ठहरा रहा कि किसी दिन विद्या-विलास होगा तो मेरा गुण खुल जायगा। पर वहाँ विद्या-विलासको कौन पूछता था? वहाँ तो भाँड़ों

के स्वाँग-ठट्ठा, नाच-रङ्ग और प्रमोदकी बातें हुआ करती थीं और उसीमें महाराज मग्न रहते थे। जो कोई ठट्ठे में बढ़ जाता था वही उस सभा में मानों विद्वान् और कवि ठहराया जाता था। इस विद्वान्की इतनी भी गुणज्ञता न हुई कि भोजन-वस्त्रका ठिकाना होता। तब वह अपने मनमें सोचने लगा, कि यद्यपि यह सभा हमारे रहनेके योग्य नहीं है और न हम यहाँ रहेंगे, परंतु कुछ ऐसा उपाय करना चाहिए कि जिससे हमारे ऊपर राजा प्रसन्न हो; क्योंकि प्रसन्नता होने पर दो बातोंकी आशा है। एक यह कि, जब वह प्रसन्न होगा तो मेरा कुछ अर्थ अवश्य निकलेगा दूसरे यह कि, उस समय कदाचित् मेरा उपदेश भी कुछ गुणकारी हो और राजा सुमार्ग पर चल पड़े। परंतु इस समय वह उपाय उचित है जो रुचि के अनुसार हो। जैसा कि, नीति में लिखा है—

दोहा।

जो रीझै जेहि भाँति सो, तैसे ताहि रिझाउ।
पीछे युक्ति विवेकसे, अपने मत पर लाउ॥

यह सोच-विचारकर उस पण्डित ने अपने टहलुएको सिखा दिया कि कलके दिन जो चावल-दाल लावे तो उसपर चार-पाँच मूलियाँ रख लेना। उस समय मैं तुझे दो चार थप्पड़ मार दूँगा और चावल छिड़का दूँगा। जब लोग तुझसे इसका कारण पूछें, तो तू कह देना कि पण्डितजी को मूलीसे चिढ़ है।

निदान दूसरे दिन नौकरने वैसाही किया। जहाँ वह पण्डित दो चार मनुष्यों के साथ बैठा था वह वहीं होकर निकला। तब पण्डित क्रोधमें आकर उठा और उसे

गालियाँ देनेलगा और कहा कि चंडाल, तूने क्या किया। तेरा प्राण नहीं बचेगा। इतना कहकर उसके दो-चार चपेटे मारे, चावल छिटका दिए और इधर-उधर उछलने-कूदने लगा।

यह चरित्र देखकर लोगोंको बड़ा आश्चर्य हुआ। जब टहलुएने भेद बतलाया तो लोगोंने पण्डितको हाथ-पाँव जोड़कर शांत किया और कहा कि हम आपको दूसरा सेवक लादेंगे। इसके पश्चात् जो लोग वहाँ पर विद्यमान थे, उन्होंने जाकर सब वृत्तान्त राजासे कहा। यह बात सुनकर राजाको बड़ी प्रसन्नता हुई कि एक नया कौतुक देखने में आएगा।

जब वह पण्डित सभामें आया उस समय राजाकी आज्ञानुसार लोगोंने वाटिकासे कुछ मूल-फल और बहुत सी मूलियाँ लाके पण्डितके आगे रख दिया और कहा कि यह फल-मूल आपको महाराज देते हैं। पण्डितको तो अवश्य कौतुक करना और प्रयोजन-साधना अभीष्ट था उसने मूलीके देखते ही मानों क्रोधसे अरुण होगया और जो कुछ मूलीके साथ फल-मूल था, उसे चारों ओर फेंक दिया और इधर उधर उछल-उछल कर बुरी-बुरी बातें कहता हुआ अपने कपड़े फाड़कर फेंक दिए और कहने लगा कि सब लोग मेरे प्राण के भूखे हैं। देखो मेरे निकट विषका मूल रख दिया है। इस चरित्रको देख राजा बहुत प्रसन्न हुआ और कहने लगा कि हम उसको बड़ा दण्ड देंगे जिसने आपके सम्मुख अनिष्ट वस्तु रखादिया है। इसप्रकार समझा-बुझाकर उत्तम-उत्तम वस्त्र दिया और बहुत सा रुपया और मुहर मँगाकर पारितोषिकमें दिया। उसी दिनसे

प्रतिदिन चिट्ठा अलग मिलने लगा और वार्षिक वेतन और व्यय अलग नियत होगया। उस पर राजाकी विशेष अनुग्रह रहने लगी और राजाने कहा कि आप हमारे परम मित्र हैं। सन्मित्रशर्म्माने भी उस दिनसे कौतुक और हास्यकारी मनोरंजक वार्त्ताओंसे राजाको ऐसा प्रसन्न किया वह मानों आज्ञाकारी और किंकर बन गया। परंतु मूर्खों और दुराचारियोंकी संमति और विद्यागुणके अनादरके कारण सन्मित्रशर्म्माका जी न लगता था।

निदान कुछ समय बीतनेपर पण्डितके जी में सोच हुआ कि यह बात बहुत अनुचित है कि शास्त्रोंको पढ़-लिखकर ऐसी मूर्ख-सभामें पड़ा रहूँ और अपने विद्या-रत्नको मलीन करूँ। यह सोच विचारकर किसी समय राजाको प्रसन्नचित्त और एकान्तमें पाकर उपदेशके लिए उचित समय समझ, राजासे कहा कि हे महीनाथ, मुझे आज्ञा हो तो मैं अपने देशकी यात्रा करूँ। यह बात सुनकर राजाने कहा कि मित्र, मैं आपको अभी बिदा न करूँगा। आपके रहनेसे हमारा बहुत चित्त प्रसन्न रहता है। जो कुछ वस्तु घर भेजना हो, कहो, भिजवा दी जाय परंतु तुम्हारा जाना नहीं होगा। यह बात सुनकर वह पण्डित बोला कि प्रयोजनमात्र जितना द्रव्य मुझे चाहिए उतना मिल चुका और जिस बातका मैं अभिलाषी हूँ वह आपके स्थानमें नहीं है। जिसमें आपकी रुचि है उसे मैं अच्छा नहीं जानता। क्योंकि इसका परिणाम अच्छा नहीं है। मेरा धर्म है कि आपको उचित शिक्षा दूँ। आपका काम है कि उसको सुनें जैसा कि किसी कवि ने कहा है—

श्लोक ।

स किं सखा साधु न शास्ति योऽधिपं;
हिताम्न यः संशृणुते स किम्प्रभुः ।
सदानुकूलेषु हि कुर्व्वते रतिं;
नृपेष्वमात्येषु च सर्वसम्पदः ॥

अर्थात् वह कैसा मित्र है जो अपने प्रभुको अच्छी बात न सिखाए, और वह कैसा प्रभु है जो उचित शिक्षा न सुने। जो मित्र अच्छा सिखाता है उसको सदा सुख रहता है और जो प्रभु हितकी बात सुनता है उसके यहाँ सम्पूर्ण सम्पदा डेरा किए रहती है। आप मुझे मित्र कहते हैं और मैंने अभी तक आपके साथ कोई मित्रताकी बात नहीं की। केवल आपकी रुचिके अनुसार काम करता रहा हूँ, जो आपके लिए हितकर नहीं और मित्रका धर्म नहीं है।

सन्मित्रशर्म्मा ने फिर कहा कि महाराज, आपकी सभाकी यह बड़ी अनुचित व्यवस्था है कि जो बात आपके मुखसे निकलती है, सब सभावाले उसीकी पुष्टता करते हैं। यह नहीं कहते कि इसमें इतनी हानि अथवा इतना गुण है। केवल आपकी रुचि पर ध्यान रखते हैं यह वार्त्ता मंत्रियों और राजा दोनोंके लिये अच्छी नहीं है।

दोहा ।

सचिव, वैद्य, गुरु, तीन जो, प्रिय बोलहिं करित्रास ।
राज, धर्म, तन को तहाँ, होइ वेग ही नास ॥

इसका आशय यह है, कि जहाँ मंत्री राजाको प्रसन्न करनेवाली बात कहते हैं और हित करनेवाली नहीं, वह

राज्य नहीं रहता। जो वैद्य रोगीकी रुचिके अनुसार औषध देता है और पथ्यापथ्य नहीं सोचता, उस रोगी के तनका नाश होजाता है। जहाँ गुरु चेलेकी रुचिकी बात कहता है, धर्मकी बात नहीं सिखाता, वहाँ धर्मका नाश होता है। इससे महाराज, मैं आपके यहाँ देखता हूँ कि रात-दिन यही काम हुआ करते हैं, जो राजाओंके यहाँ न होने चाहिएँ और जिनसे राजाका बिगाड़ होता है। आपके विषयमें मुझे यह संदेह और भी है कि आप राज-धर्म और राज्न-नीतिको जानते नहीं, या जान बूझकर भुला दिया है। क्योंकि आप अनेक प्रकारके अनर्थोंको अर्थ समझकर राजकाजसे विमुख होरहे हैं; और यह नहीं जानते कि हम कौन हैं और हमको क्या करना चाहिए। जैसा नीति में लिखा है—

श्लोक।

कः कालः कानि मित्राणि को देशः कौ व्ययागमौ।
कश्चाहं का च मे शक्तिरिति चिन्त्यं मुहुर्मुहुः॥

अर्थात् मनुष्यको इस प्रकारकी चिन्ता वारंवार होनी चाहिए कि कौनसा समय है, कौन से मित्र हैं, कैसा देश है, क्या लाभ है, क्या व्यय है, मैं कौन हूँ और मेरी क्या शक्ति है। यह बात तो साधारण मनुष्योंके लिए है और राजाको तो किसी अवस्थामें विचारांशसे रहित रहना ही न चाहिए। क्योंकि उसके आधीन जगत्का प्रबन्ध रहता है। यदि वह आलस्य करेगा, या व्यसनमें पड़कर राज-काजकी सुधि भुला देगा, तो प्रजा किसकी

शरण लेगी। राजाके लिये शास्त्रमें ऐसी आज्ञा है, कि वह किसी समयको व्यर्थ काममें न बिताए। वरन् जहाँ तक होसके थोड़े समयमें बहुत काम निकाले। लेकिन मैं देखता हूँ कि आपके यहाँ सम्पूर्ण समय व्यर्थ बीतता है। इस बातसे मेरा चित्त बहुत दुःखित है।

# तृतीय तरङ्ग ।

## राज-धर्म ।

बागीशशर्म्माने कहा कि इस प्रकार सन्मित्रशर्म्माके उपदेशको सुनकर राजा सुमतिको बड़ा हर्ष हुआ। उसकी आँखों में जल भर आया और आनन्दकी अधिकतासे बोला न जाता था । निदान धैर्य धारण करके, उसके चरणों पर गिर पड़ा । सन्मित्रशर्म्माने राजाको उठाकर अपने हृदयसे लगालिया और उसे भी रोमांच हो आया ।

राजाने कहा कि आप मेरे परम हितकारी गुरू हैं । मेरी आँखोंमें जो विषय और अज्ञानका अंधकार छाया हुआ था आपने उसे ज्ञानोपदेश रूपी अंजनसे दूर कर दिया । मैंने बाल्यावस्थामें कुछ विद्या पढ़ी थी, परन्तु मुझे ऐसे-ऐसे मूर्खोंकी संगतिमें रहना पड़ा कि मेरा सम्पूर्ण विद्याका व्यसन जाता रहा। मुझे इतनी सुध न रही, कि मैंने क्या पढ़ा था, क्या नहीं ? आज आपके सत्संगसे यह भी स्मरण हो आया कि मैंने भी कुछ पढ़ा था । अब तक जो कुछ हुआ सो हुआ, भविष्यमें जो काम किया जायगा, वह आपकी आज्ञानुकूल किया जायगा। मेरा इस समय यह प्रश्न है, कि मुझे अभी संक्षेप से राज-धर्म्म सुनाइए।

सन्मित्रशर्म्मा ने राजासे कहा कि मैंने भी यही बात समझी थी कि आपमें कोई बुराई नहीं है; केवल संगति

के विकार से दुष्ट व्यसनों में चित्त लग गया है। यह बड़े भाग्य की बात है कि आपका चित्त-रूपी चंद्रमा कुविषय-रूपी बादलों से बाहर निकल आया जिसके कारण आपने राज-धर्म्म सुनने की इच्छा प्रगट की है। यद्यपि यह बहुत विस्तार का है, परन्तु मैं आप से संक्षेप में कहूँगा।

एक समय बहुतसे ऋषियों ने भृगुऋषि से अनेक धार्मिक प्रश्न पूछे थे और भृगुजी ने जो कुछ कहा था, मैं उसीको संक्षेप में वर्णन करता हूँ। जब भृगुऋषि सम्पूर्ण वर्ण-धर्म कह चुके तो फिर ऋषियों से कहा कि अब मैं राज-धर्म सुनाता हूँ। तुम लोग श्रवण करो। ईश्वरने सम्पूर्ण संसार का भय निवारण करने के लिए राजाको उत्पन्न करके उसके शरीरमें सूर्य, अग्नि, पवन आदि देवताओंका अंश भर दिया है। सूर्यकी ओर दृष्टि करनेसे जिस प्रकार मनुष्यकी आँख ढक जाती है, उसी प्रकार कोई पुरुष राजाके सम्मुख तीव्र दृष्टिसे नहीं देख सकता। जो पुरुष अग्निके अति समीप जाता है; वही जल जाता है। राजा-रूपी अग्निका अपकारी धन-सम्पत्ति-समेत जल जाता है। राजा चाहे अवस्थामें छोटा भी हो, परंतु उसको देव-बुद्धिसे बड़ा समझना चाहिए। यथोचित काल, शक्ति और देशको देखकर राजा धर्म-सिद्धिके लिए वारंवार भिन्न-भिन्न रूप धारण करता है। राजाकी प्रसन्नतामें लक्ष्मी, पराक्रम में विजय और क्रोधमें मृत्यु रहती है। जो मनुष्य ऐसे राजा से द्वेष या वैर करता है वह अवश्य विनाशको प्राप्त होता है। इसलिए जिस बातको राजा प्रचलित किया चाहे, वह इष्ट हो या अनिष्ट, उसका उल्लंघन न करना

चाहिए। ईश्वरने राजाकी सहायता और प्रजाके धर्म-कर्मकी रक्षाके लिए दण्डको बनाया है जिसके भयसे सम्पूर्ण स्थावर-जंगम जीव अपने धर्म से विचलित नहीं होते । इसलिए राजाको चाहिए कि देश-काल-शक्ति और विद्याको देखकर अपकारी और अन्याइयोंको यथोचित दंड दे; क्योंकि राजा सब वर्णाश्रम-धर्मोंका प्रतिभू अर्थात् जामिन है ।

प्रजाकी रक्षा करनेवाला, आज्ञा देनेवाला और अचेतोंको सचेत करनेवाला राजाका दंड है । उसीको पण्डित लोग धर्म कहते हैं। जब विचारके साथ, अच्छे प्रकार न्याय-पूर्वक दंड दिया जाता है तो सम्पूर्ण प्रजाको सुख होता है और वही दंड, जो विना विचारे अन्यायसे दिया जाता है, सम्पूर्ण प्रजाका विनाश कर देता है । यदि राजा दंड देने योग्य पुरुषको दंड न दे, तो बलवान् लोग दुर्बलों को नाश करदें, तथा उत्तम मनुष्यों और अधर्मियोंमें विवेक न रहे। सेवक स्वामीकी आज्ञा न माने और सारे जगत् का व्यवहार उलट-पलट हो जाय ।

दोहा ।

लाल नयन अरु स्याम तन, जहँ बिचरत है दंड ।
तहाँ न मोहित होत नर, अरु न बढ़त पाखंड ॥
धर्म निरत कामार्थविद, सत्य वचन नृप जोइ ।
लखि विचार करि सकतुहै, दंड यथा विधि सोइ ॥
दंड किए नृपको बढ़े, धर्म अर्थ अधिकाय ।
जाके भयसे दबत हैं, लम्पट खल समुदाय ॥

परंतु दंड में इतना तेज है कि मूर्ख और निस्तेज राजा लोग उसको धारण नहीं कर सकते ; क्योंकि जब विधि-

विपरीत दंड दिया जाता है, तो राजाको परिवार समेत नष्ट और निर्मूल कर देता और उसका राजपाट सब बिगड़ जाता है।

सोरठा।

लोभी लम्पट मूढ़, विषयी क्रोधी जो नृपति।
दण्ड-कर्म अतिगूढ़, बिनु सहाय नहिं करि सकै॥
सत्य वचन सुचि काय, विद्या-गुण-सागर-गमन।
बुध-जन सहित सहाय, सो नृप धारत दण्डको॥

चौपाई।

न्याय सहित पालै निज राजा, दंड देइ खल सत्रु समाजा।
विबुध साधु पर दया विसेषा, जहँतक मिलु गुन गहै असेषा।
इहि विधि रहत सदा जाकी मति, तेहि नृप सदा रहत थिर कीरति।
तेल-बिन्दु फैलै जिमि जलमें, न्याय-निरत नृप यस तिमि जगमें।
न्याय-हीन नर पवि यस कैसे, फैलत घृत नहिं जल महँ जैसे।

राजा का नित्य नैमित्तिक कर्म यह है कि प्रातःकाल उठकर अपने पूज्यवर्गोंकी उपासना कर सदैव नम्र-चित्त और विनय-सहित सावधान होकर पूज्यवर्ग विद्वानों का सन्मान करे। क्योंकि बहुतसे राजा लोग राज-सामग्री होने पर भी अविनय और अन्याय के कारण नष्ट-भ्रष्ट हो गए हैं और कितने वनवासी राजा विनयसे राज्यको फिर पा गए हैं। राजा वेनु, नहुष, सुदास, सुमुख, निमि आदि कितनेही अविनय और अन्याय करनेसे नष्ट और निर्मूल होगए हैं। मनु, पृथु आदि धार्मिक राजा विनय से राज्य को, कुवेर धन-ऐश्वर्यको और विश्वामित्र उत्तम जातिको प्राप्त होगए हैं। इसलिये राजाको सुन्दर आचार और नियम संयुक्त रहना चाहिए और जो जिस

शास्त्र और जिस विद्याका विद्वान् हो उससे वही शास्त्र और वही विद्या ग्रहण करे । सम्पूर्ण इन्द्रियोंको अपने वशमें रक्खे । क्योंकि जितेन्द्रिय राजा प्रजाको अपने वशमें कर सकता है । कामसे उत्पन्न दस और क्रोधसे उत्पन्न आठ, ये अठारह प्रकारके व्यसन हैं, इनसे राजाको अलग रहना चाहिए । क्योंकि कामिक व्यसनों के सेवनसे राजाका अर्थ और धर्म बिगड़ता है; और क्रोधसे उत्पन्न वस्तुओंमें प्रवृत्त होनेसे राजा स्वयम् नष्ट होजाता है । अति अहेर, जुआ, दिनमें सोना, पराए का दोष कहना, स्त्रियोंके साथ रहना, सुरा आदि के पीने से मतवाला होना और नाचना, गाना, बजाना तथा वृथा घूमना ये दस व्यसन कामसे उत्पन्न होते हैं । विना जाने हुए दोषका कहना, बलसे काम करना, कपटसे वध करना, दूसरेके गुणको न सहना, परके गुणमें दोष निकालना, धनको चुराना, देने योग्य वस्तुको न देना, वाणी से कठोर वचन बोलना और दंडसे ताड़ना करना ये आठ व्यसन क्रोधसे उत्पन्न होते हैं । इन दोनों प्रकारके व्यसनोंका मूल लोभ है । लोभके जीतनेसे ये दोनों व्यसन जीते जा सकते हैं । कामवाले दस व्यसनोंमेंसे चार क्रमसे कष्ट-साध्य हैं अर्थात् मदिरा-पान, जुआ, स्त्री-सेवा तथा अहेर खेलना और क्रोधवालों में तीन अर्थात् दण्डसे मारना, गाली देना और देने योग्य वस्तु को न देना—ये तीन क्रम से बहुत कष्टसाध्य हैं । इन सातोंसे विशेषकर राजाको बचना चाहिए ।

दोहा ।

व्यसन मृत्यु दोउ सदस हैं, तामें व्यसन विसेष ।<br>
व्यसनी भोगत नरक है, व्यसन-हीन सुखसेष ॥

राजाको चाहिए कि जैसा छोटा या बड़ा राज्य हो, उसीके अनुसार कुलीन, विद्वान् और वीर मनुष्योंको चुनकर मंत्री नियत करे। क्योंकि सुगम काम भी अकेले नहीं हो सकता और राज-काज तो सर्वोपरि भारी काम है फिर वह अकेले किस प्रकार सध सकता है। इसलिये मन्त्रियों की सहायता से सम्पूर्ण राज-काज करना चाहिए। सब मन्त्रियों के मतको अलग-अलग या एकही समय समझकर अपने हितकी बात करना चाहिए। जो मंत्री सबमें श्रेष्ठ हो, उससे बड़े काम की सलाह ले और ऐसे-ऐसे मंत्री रक्खे जो पवित्र, ज्ञानी, सुन्दर रीतिसे द्रव्यके प्राप्त करनेवाले, सुन्दर आचरण और परीक्षामें अच्छे निकले हों। जितने मनुष्योंसे अपना संपूर्ण मतलब सिद्ध होसके, उतने मनुष्योंको आलस्य-रहित होकर कार्यमें युक्त करना चाहिए। जो मंत्री कुलीन हों और पवित्र तथा निर्लोभ हों उनको धनोत्पत्तिके स्थानमें रक्खे और जो डरपोक हों उनको घरके भीतर। दूत ऐसे रखने चाहिए जो चेष्टा और आकारके देखने से सब अभिप्राय जान लें साथही पवित्रात्मा और शास्त्रमें कुशल हों।

मंत्रीके आधीन दण्ड, राजाके आधीन कोष और दूत के आधीन बिगाड़-बनाव रहना चाहिए। क्योंकि वह मिलेको बिगाड़ता है और बिगड़ेको मिलाता है। दूतको चाहिए कि दूसरे राजाके मनकी बात समझकर ऐसे-ऐसे यत्न करे, जिससे अपने राजाको पीड़ा न हो। जंगल-अर्थात् जो देश जल, तृण, वायु और अन्नसे सम्पन्न हों, जहाँ धर्म्मात्मा मनुष्य बसते हों; जो फल, फूल, मूल, लता आदि मनोरञ्जक वस्तुओंसे युक्त हों और जिस देशमें वाणिज्य आदि व्यापार सुलभ हो वहाँ मुख्य निवास-स्थान बनाना चाहिए।

परन्तु जहाँ दुर्ग बनाया जाय, वहाँ की भूमि चारों ओर से टेढ़ी हो; उस भूमिको चारों ओरसे जल घेरे हुए हो; चारों ओर युद्धकर्त्ता प्रबल मनुष्य बसते हों और वन तथा पहाड़ हों । प्रयोजन यह कि वहाँ दूसरे राजाकी सेना न आसके । परन्तु जहाँतक बन पड़े, यत्नपूर्वक पहाड़ी भूमिमें ही गढ़ बनाया जाय । क्योंकि सब दुर्गोंसे पहाड़ी दुर्ग दृढ़ होता है और गुणोंमें सबसे विशेष है । जिस प्रकार दृढ़ स्थान में रहने से वन-चर पशु-पक्षी अपने शत्रुओं के भयसे बचे रहते हैं ऐसे ही दृढ़ दुर्गमें रहनेसे राजा शत्रुओंसे पीड़ा नहीं पाता । क्योंकि दुर्ग में थोड़े मनुष्य भी हों तो बाहरके अनेक मनुष्यों के मारने में समर्थ होते हैं । साथ ही यह भी चाहिए कि दुर्ग में कुछ सेना, हथियार, धन-धान्य अर्थात् खाने-पीने की सामग्री और वस्त्र आदि, वाहन, विद्वान्, शिल्पकार, यंत्र, घास और जल सदा विद्यमान रहे । दुर्ग के भीतर प्रत्येक मनुष्य पशु और वस्तु के लिए अलग-अलग घर होने चाहिए, जिनके आस-पास प्रत्येक ऋतुके फूल-फलवाले वृक्ष लगे हों ।

राजाको उस स्त्री के साथ विवाह करना चाहिए जो उत्तम कुल, स्वरूप और स्वभाव आदि लक्षणों में अपने अनुकूल हो । जिस विद्वान् पंडितके योग्य जो काम हो, उसे वह काम सौंपे और भोजन, वस्त्र, धन आदिके द्वारा सभोंका सन्मान करता रहे । अपने कुलकी परम्पराका जो नित्य-नैमित्तिक उचित कर्म हो, उसके करने में आलस्य न करे और अपने राज्यकी प्रजासे यथोचित कर ले । प्रजा-को पुत्रके समान जाने और दान-पुण्य नित्य किया करे ।

यद्यपि राजाओंके लिए बहुत कर्म कल्याणकारी हैं,

